अच्छा और सस्ता नहीं खरीद पाता, न पक्के के अच्छे दाम उठा पाता है। एकता ही से यह प्रश्न हल हो सकता है। इसके लिए इनको हर देहात में अपने संघ ( सहकर्त्री सभा Co-operative Society ) बनाने चाहिएँ। संघ की ओर से देहात में ही कच्चे माल की दूकान होनी चाहिए जहाँ से उचित मूल्य पर ठीक पदार्थ मिल सके। इसका प्रबंध संघ के ही हाथ में होना चाहिए। हर चर्मकार को अच्छे तरीक़े से अच्छा चमड़ा बनाकर संघ को दे देना चाहिए। संघ की ओर से इस माल को बेचने की दूकान गाँव तथा उचित मंडी में होनी चाहिए। इस प्रकार करने से यह अपने पदार्थ का उचित मूल्य उठा पाएँगे; इनको आम दूकानदार के हाथ चाहे जिस मूल्य पर न बेचना पड़ेगा। पर यह बिचारे इतने पैसे कहाँ से लाएँगे कि अच्छी खाल बकला आदि खरीद सकें। यह प्रश्न भी सहकारी बैंक ( Co-operative Bank ) खोलने से हल हो जाएगा। यह बैंक इनको माल दिलाएँ और जब यह माल तैयार हो जाए उसे ले लें और उसके बिकने पर अपने दाम अपने पास रक्खें और चर्मकार के दाम उसे दे दें। इसी प्रकार मशीनों का प्रश्न भी हल हो सकता है। संघ की ओर से आवश्यक मशीनें लगा दी जाएँ। उनके चलने का प्रबन्ध संघ की ओर से हो और काम की दर नियत हो। जिसको जरूरत हो वह अपना काम यहाँ आनकर करा ले और पैसे दे दे। इस प्रकार हर एक बिना झंझट किए मशीन से लाभ उठा सकेगा। इस थोड़ी सी जगह में सहकारिता ( Co-operative lines ) से कार्य करने के तरीक़े का संक्षेप में दिग्दर्शन करा दिया है; हेर-फेर तथा नियम परिस्थिति अनुसार बनाए जा सकते हैं। सहकारिता से कार्य करने में ही देहाती चर्म व्यवसाय की उन्नति की आशा की जा सकती है।

---

# अनुक्रमणिका